**सुखे मातुः कष्टं भवति यदि राहुस्तनुभृतः**
**सदान्तः सन्तापः कथमपि बहिः शीतलमलम् ।**
**शरीरे राहुश्चेद् गवि बुधभृगोश्चन्द्रभवने**
**क्रियेऽपि क्षौणीशैः प्रभवति हितत्वं च परितः ।। ४ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में राहु चतुर्थ भाव में हो उसकी माता को कष्ट होता है । अपने शरीर में कदाचित् बाहरी शीतलता (प्रसन्नता) हो भी सकती है किन्तु सदा भीतर सन्ताप होता है । यदि राहु वृष, मिथुन, कन्या, कर्क अथवा मेष राशि का होकर चतुर्थ भाव में हो तो राजाओं के द्वारा हित होता है।।४।।

**सुते सिंहीपुत्रे जनुषि सुतलाभः प्रभवति**
**सदा वै कान्ताया उदयभवरोगैर्विकलता ।**
**तथा चिन्ता तापः प्रसरति जनानामतितरां**
**विना दैवं यत्नैः किमिति बहुलाभः क्षितिपतेः ।। ५ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में राहु पञ्चम भाव में हो उसे पुत्र का लाभ होता है । स्त्री सदा पेट के रोग से पीडित रहती है । चिन्ता और सन्ताप की अधिक वृद्धि होती है । बिना भाग्य के अनेक यत्न करने पर भी राजा से क्या अधिक लाभ हो सकता है ? अपितु नहीं हो सकता है । अर्थात् वह भाग्यवान् नहीं होता है ।। ५ ।।

**यदा सिंहीपुत्रे गतवति जनुः शत्रुभवने**
**प्रतापाग्नौ नित्यं ज्वलति रिपुवृन्दं जनिमताम् ।**
**बलं ज्ञानं वित्तं प्रभवति तदाधीनमधिकं**
**पितृव्यादेर्मातुः सहजगणतः किं सुखमपि ।। ६ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में राहु षष्ठ भाव में हो उसकी प्रतापाग्नि में शत्रु समूह नित्य जलते हैं (अर्थात् वह शत्रुओं का नाश करने वाला होता है) । बल, ज्ञान और धन विशेषतया उसके अधीन में रहते हैं । चाचा, मामा आदि से क्या सुख होता है ? अर्थात् नहीं होता है ।। ६ ।।

**गते कान्तागारं जनुषि शशिमर्द्दिन्यपि यथा**
**कटाहस्थं द्रव्यं ज्वलदजलतो नश्यति तथा ।**
**विनाशं भामिन्याः सपदि च लभेरन् खलु रुजा–**
**विभागो बन्धूनां प्रसरति कलङ्को जनिमताम् ।। ७ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में राहु सप्तम भाव में हो उसकी स्त्री का रोगों से उसी प्रकार विनाश हो जाता है जिस प्रकार कड़ाह में रखा हुआ द्रव्य (घृतादि) जलती हुई अग्नि के ताप से नष्ट हो जाता है । बन्धु-बान्धवों का वियोग और कलङ्क का विस्तार होता है ।। ७ ।।

**यदा मृत्युस्थानं गतवति तमीनायकरिपौ**
**त्यजन्ति स्वेच्छातः तमपि सुजना यस्य जनने ।**
**क्वचिद् भूमीभर्तुः परमधनलाभः क्वचिदपि**
**प्रणाशश्चार्थानामनिलभवगोलोऽपि जठरे ।। ८ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में राहु अष्टम भाव में हो उसे सज्जन लोग अपनी इच्छा से विना कारण ही छोड़ देते हैं । कदाचित् राजा से प्रचुर धन का लाभ होता है और कभी धन का नाश भी होता है । उसके पेट में वायु गोला का रोग होता है ।। ८ ।।

**यदा सिंहीपुत्रे नवमभवने जन्मसमये**
**गुणैः पूज्यो विज्ञो भवति च दयालुः क्षितितले ।**
**सदर्थानां दाता त्यजति न कृतं पुण्यकृदसौ**
**स्ववर्गाणां शश्वदतिरमलकीर्तिः खलु जनः ।। ९ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में राहु नवम भाव में हो वह संसार में अपने गुणों से पुज्य, विद्वान् और दयालु होता है । अच्छे धनों का दान देने वाला, प्रारम्भित कार्य को न त्यागने वाला, पुण्य करने वाला, अपने परिजनों के मार्ग पर चलने वाला और निर्मल कीर्ति वाला होता है ।। ९ ।।

**अगौ वित्तापायोऽधिकमनवधानेन दशमे**
**महत्सौख्यं म्लेच्छात्प्रभवति कुगर्वस्तनुभृतः ।**
**तथा चिन्ताधिक्यं स्वजनजनकैः किं सुखमलं**
**सदा रण्डानारीसुरतमवरप्रीतिरभितः ।। १० ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में राहु दशम भाव में हो उसे असावधानी से अधिक धन का व्यय, यवनादि हीन जातियों से अधिक सुख, व्यर्थ का अहंकार तथा अधिक चिन्ता होती है । उसे अपने परिजनों तथा पिता से क्या पूर्ण सुख होता है ? अपितु नहीं होता है । वह विधवा स्त्रियों से सदा सम्भोग करता है और दुर्जनों से प्रेम करता है ।। १० ।।

**अगौ लाभस्थानं जनुषि भविनां म्लेच्छकुलतः**
**सदा वित्तप्राप्तिश्चतुरजनमैत्री च परमा ।**
**सुतानामुत्पत्तिः सपदि परवित्तापहरणे**
**मतिश्चण्डो गर्वः प्रभवति गतिः किङ्करगणैः ।। ११ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में राहु एकादशवें भाव में हो उसे म्लेच्छ (यवनादि हीन) कुलों से सदा धन की प्राप्ति होती है । बुद्धिमान् मनुष्यों से मैत्री होती है और शीघ्र ही पुत्रों की उत्पत्ति होती है । उसे दूसरे के धन का अपहरण करने की बुद्धि और बहुत अहङ्कार होता है । तथा वह नौकरों के साथ चलने वाला होता है ।। ११ ।।

**यदा रिष्फे राहुर्जनुषि भविनां दैन्यमधिकं**
**तथा शूलं पार्श्वे हृदयकमले चानिलकृतम् ।**
**कृते यत्नेऽनर्थः प्रभवति विरामे शुभफलं**
**खलैर्मैत्री शश्वत् परमरिपुता सज्जनगणैः ।। १२ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में राहु द्वादशवें भाव में हो उसे अधिक दीनता, पार्श्व और हृदय में वायुजनित शूल होता है । प्रयत्न करने पर भी (आदि में) अनिष्ट फल तथा अन्त में शुभ फल होता है । उसे निरन्तर दुष्टों से मैत्री एवं सज्जनों से परम शत्रुता होती है ।। १२ ।।

इति राहुभावफलम् ।

**अथ केतुभावफलम्**

**यदा केतुर्लग्ने जननसमये बान्धवजनै–**
**र्महाक्लेशः शश्वद्भयमपि सदा दुर्जनकुलात् ।**
**मनश्चिन्ताधिक्यं प्रभवति कलत्रार्तिरधिका**
**जनानां वैकल्यं सततमुदरे कष्टमधिकम् ।। १ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु लग्न में हो उसे अपने बन्धुजनों से निरन्तर महान् क्लेश और दुर्जनों से सदा भय होता है । मानसिक चिन्ता की अधिकता स्त्री को कष्ट, विकलता और पेट में (दर्द आदि) पीड़ा अधिक होती है।। १ ।।

**मतिर्व्यग्रा नित्यं भवति नृपतेरर्थभवने**
**तमःपुच्छे धान्यक्षतिरपि मलिर्बान्धवजनैः ।**
**तथा रूक्षा वाणी सदसि निजपक्षार्तिरभितः**
**स्वभे सद्भे तस्मिन्नमितसुखमर्थश्च भविनाम् ।। २ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु धन भाव में हो उसकी बुद्धि सदा व्यग्र रहती है । राजा से धन की हानि होती है । बन्धुबान्धवों के साथ कलह होता है । सभा में रूक्ष वाणी बोलता है । उसके अपने पक्षवालों को चारों तरफ से पीड़ा होती है । धन भाव यदि अपनी राशि (मेष) का हो अथवा शुभ ग्रह की राशि का हो तो अतुल सुख और धन प्राप्त होता है ।। २ ।।

**तृतीये चेत्केतुर्भवति सुखहेतुस्तनुभृतां**
**धनानां भोगानां परममहसां चापि जनने ।**
**विनाशः शत्रूणां प्रवरसमरे बाहुयुगले**
**व्यथा भीतिश्चिन्ता निजसुहृदि पीडा च परितः ।। ३ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु तृतीय भाव में हो उसके सुख का कारण (केतु) होता है । धनों का, भोगों का और परम तेज का भी कारण (केतु) होता है । अर्थात् तृतीय भाव में केतु हो तो सुख, धन, भोग और तेज, बल आदि को देता है । भीषण संग्राम में शत्रुओं का नाश होता है । बाहों में व्यथा, भय, चिन्ता और मित्रों को कष्ट होता है ।। ३ ।।

**सुखे केतुः पुंसां भवति नहि मातुः सुखमलं**
**सुहृद्वर्गादेव व्रजति विलयं पैतृकधनम् ।**
**स्वगेहे नो वासः सपदि च निवासेन कलहो**
**निजोच्चे स्वक्षेत्रे स तु भवति बन्धोः सुखमलम् ।। ४ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय मे केतु चतुर्थ भाव में हो उसे माता का पूर्ण सुख नहीं होता है । मित्र वर्गों के द्वारा ही पैतृक धन का नाश होता है । उसका वास अपने घर में कभी नहीं होता, यदि वह वास करता है तो शीघ्र ही (घर में) कलह होता है । यदि केतु चतुर्थ भाव में होकर अपने उच्च में हो या अपने गृह में हो तो बन्धुओं का पूर्ण सुख होता है ।। ४ ।।

**यदा राहोः पुच्छे भवति किल सन्तानभवने**
**सहोत्थानां शस्त्रक्षतजनितकष्टं हि बहुधा ।**
**स्वबुद्ध्या पीडापि प्रभवति जनानामतितरां**
**तथापत्यादल्पं सुखमनुदिनं तत्कलहतः ।। ५ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु पञ्चम भाव में हो उसके सहोदर भाइयों को शस्त्राघातजन्य कष्ट बहुधा सम्भव रहता है । अपनी बुद्धि से अत्यधिक पीड़ा भी होती है । निरन्तर पुत्र के साथ कलह होने के कारण पुत्र सुख नहीं होता है ।। ५ ।।

**तमःपुच्छे षष्ठे जननसमये मातुलकुलात्**
**सदा मानाल्पत्वं प्रभवति चतुष्पात्सुखमलम् ।**
**तथाऽऽरोग्यं व्याधिक्षय उत धनानामपचयः**
**प्रचण्डारेर्नाशः सपदि समरे वादकरणात् ।। ६ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु षष्ठ भाव में हो उसे मातृकुल से सुख (सम्मान) अल्प होता है । गाय, बैल, भैंस, घोड़ा आदि से पूर्ण सुख होता है। आरोग्य, व्याधि का नाश, धन का ह्रास और (वाद विवाद रूप) संग्राम में विवाद करने से शीघ्र ही भयंकर शत्रु का भी नाश होता है ।। ६ ।।

**तमःपुच्छे नारीभवनमुपयाते जनिमतां**
**तदा मार्गाद्भीतिर्जलजनितभीतिश्च परमा ।**
**परावृत्तार्थानां प्रभवति [१]विरामोऽलिभवने–**
**सदा कान्ताकष्टं व्ययचय उतार्थामलसुखम् ।। ७ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु सप्तम भाव में हो उसे मार्ग में तथा जल में भी अधिक भय होता है । यदि सप्तम भाव का होकर वृश्चिक राशि में हो तो लौटा हुआ धन स्थिर रहता है । सदा स्त्री को कष्ट, खर्च की वृद्धि होती है किन्तु धन से उत्तम सुख अवश्य प्राप्त होता है ।। ७ ।।

१. यहाँ पर कुछ टीकाकारों ने 'विराम' शब्द का 'नाश' अर्थ किया है किन्तु च. चि. म. में स्पष्ट है कि–'भवेत्कीटगः सर्वदा लाभकारी' इससे उपर्युक्त अर्थ की असंगति हो जाती है । विशेष विज्ञजन स्वयं विचार करें ।

**यदा केतौ रन्ध्रे जननसमयेऽर्शादिजनितं**
**गुदे कष्टं नित्यं प्रभवति पशूनामपि भयम् ।**
**स्ववित्तानां रोधः खलु मिथुनकन्याल्यजवृषे**
**तदाप्तिर्द्रव्याणां क्षितिपतिकुलादेव भविनाम् ।। ८ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु अष्टम भाव में हो उसे सर्वदा गुदा में अर्श (बवासीर, भगन्दर) आदि रोगजनित कष्ट होता है । पशुओं को भय, अपने धन के आगम में रुकावट होती है । यदि केतु अष्टम भाव का होकर मिथुन, कन्या, वृश्चिक, मेष, वृष इनमें से किसी एक राशि का हो तो निश्चित राजकुल से ही धन प्राप्त होता है ।। ८ ।।

**तमःपुच्छे भाग्यं गतवति सुतार्थस्तनुभृतां**
**सदा म्लेच्छाल्लाभः खलु निखिलकष्टापहरणम् ।**
**सहोत्थानां कष्टं बहुविधगदो बाहुयुगले**
**तपश्चर्यादानप्रभव उपहासश्च सततम् ।। ९ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु नवम भाव में हो उसे पुत्र और धन लाभ होता है । सर्वदा म्लेच्छों (नीच जातियों) से लाभ और सब कष्टों का नाश होता है । सहोदर भाइयों को कष्ट दोनों बाहों में अनेक प्रकार के रोग होते हैं ।

तपस्या और दान आदि धार्मिक कृत्यों में सदा उपहास होता है । अर्थात् उसकी तपश्चर्या तथा दान शास्त्रविधि के अनुसार न होने के कारण उपहासास्पद होता है।। ९ ।।

**यदा सिंहीपुत्रे दशमभावे यस्य जनने**
**पितुः कष्टं नित्यं प्रभवति कुरूपत्वमथवा ।**
**अवश्यं दौर्भाग्य तुरगगजनोभिभयमलौ**
**वृषे षष्ठे मेषे व्रजति विलयं शत्रुपटली ।। १० ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु दशम भाव में हो उसके पिता को कष्ट होता है । अथवा वह स्वयं कुरूप होता है । निश्चय ही उसका भाग्य खराब होता है । घोड़ा हाथी गाय बैल आदि से भय होता है । किन्तु यदि केतु दशम भाव का होकर वृश्चिक, वृष, कन्या, मेष इनमें से किसी राशि का हो तो शत्रुओं का नाश होता है ।। १० ।।

**शिखी लाभस्थाने जनुषि भविनां भाग्यमधिकं**
**प्रभाधिक्यं विद्या सततमनवद्याकृतिरपि ।**
**प्रशस्तं वस्त्रं च प्रभवति गुदे कष्टमनिशं**
**तथा नानार्थाप्तिः परमविकला सन्ततितति: ।। ११ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु एकादश भाव में हो वह पूर्ण भाग्यवान् होता है । विशेष कान्ति, उत्तम विद्या, निर्मल आकृति और उत्तम वस्त्र धारण करने वाला होता है । गुदा में सतत कष्ट होता है । अनेक प्रकार के धन का लाभ और सन्तान वर्ग अत्यन्त विकल होता है ।। ११ ।।

**यदाऽपायागारं जनुषि यदि केतावुपगते**
**महापीडा गुह्ये पदनयनयोर्नाभिनिकटे ।**
**जयो वादे नित्यं नरपतिवदेवामलसुखं**
**नराणां कल्याणां वति च न मातुः सहजतः ।। १२ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में केतु द्वादशवें भाव में हो उसे गुदा, नेत्र और नाभि के पास में अधिक पीड़ा होती है । वाद-विवाद में सर्वदा जय और राजा के समान पूर्ण सुख होता है । किन्तु मामा से सुख नहीं होता है ।। १२ ।।

**स्वर्क्षे तुङ्गे फलं पूर्णं पादोनं मित्रभे समे ।**
**अर्धं रिपुगृहे नीचे खं यच्छति ग्रहः ।। १३ ।।**

इति श्री जीवनाथविरचिते भावप्रकाशे सूर्यादीनां द्वादशभावफलकथनाध्यायः ।।

ग्रह–अपनी राशि में और अपने उच्च में रहने पर पूर्ण फल को देता है। मित्र गृह में चतुर्थांश हीन (तीन भाग) फल और सम ग्रह की राशि में आधा फल देता है । शत्रु गृह में चतुर्थांश फल और नीच राशि में शून्य फल देता है । इस प्रकार पूर्वोक्त फलों को समझकर फलादेश करना चाहिए ।। १३ ।।

इति भावबोधिन्यां द्वादशभावफलकथनाध्यायः सम्पूर्णः ।

**अथ तन्वादिद्वादशभावविचारविषयकथनाध्यायः**

**जातिरायुः सुखं दुःखमङ्कादिकं**
**वर्णविज्ञाननिद्रालयान्यङ्गतः ।**
**स्वर्णमुक्तादिकानां क्रयो विक्रयः**
**कोशतो भ्रातृतो भ्रातृभृत्यादिकम् ।। १ ।।**

लग्न स्थान से जातक की जाति, आयु, सुख, दुःख, शरीर में चिह्न (व्रण, तिल) आदि, वर्ण (गौर, श्याम आदि) का ज्ञान, निद्रा और स्थान का विचार करना चाहिए । धन भाव से सोना, चाँदी, मोती आदि रत्नों के क्रय-विक्रय का विचार करना चाहिए । तृतीय भाव से भाई, नौकर, पराक्रम आदि का विचार करना चाहिए ।। १ ।।

**सुहृदः सुखमालये तुरीये निधिसंस्थानकृषिस्वमातृसौख्यम् ।**
**नववाहनवाटिकागमादेर्गृहलाभं च विचिन्तयेत् प्रवासम् ।। २ ।।**

चतुर्थ भाव से, मित्रसुख, धन, स्थान, खेती, अपनी, माता का सुख, नवीन वाहन, बगीचा यात्रा आदि, गृहलाभ और प्रवास (परदेश) का विचार करना चाहिए ।। २ ।।

**पुत्रमन्त्रवचनप्रवीणता, गद्यपद्यमतिवृद्धिमङ्गजात् ।**
**मातुलादरिचतुष्पदव्रणव्रातभीतिसमरादि चिन्तयेत् ।। ३ ।।**

पञ्चम भाव से पुत्र, मन्त्र (बौद्धिक विचार), वाक्पटुता, गद्य-पद्य रचना शक्ति और बुद्धि की वृद्धि का विचार करना चाहिए । षष्ठ भाव से शत्रु, चतुष्पद, व्रण, रोग, भय और युद्ध आदि का विचार करना चाहिए ।। ३ ।।

**अङ्गनागमवणिक्क्रियाङ्गनायुद्धमन्मथकलाश्च[1] सप्तमात् ।**
**रोगयुद्धमरणारिवाहिनी, निम्नगातरणभीतिरष्टमात् ।। ४ ।।**

१. 'अङ्गनाकेलि' इति पाठः ।

सप्तम भाव से स्त्री लाभ (विवाह), व्यापार, स्त्री विवाद और काम-कला का भी विचार करना चाहिए । अष्टम भाव से रोग, युद्ध, मृत्यु, शत्रुसेना और नदी आदि जलाशयों में तैरने से भय का विचार करना चाहिए ।। ४ ।।

**देवतालयजलाशयादिकं, पुण्यतीर्थगमनं प्रपादिकम् ।**
**मार्गसङ्गमनभाग्यवर्धनं, धर्मकृत्यमपि धर्मतो वदेत् ।। ५ ।।**

नवम भाव से देवालय, जलाशय, पुण्यतीर्थ की यात्रा, प्रदेश यात्रा, भाग्यवृद्धि, और धार्मिक कृत्य का भी विचार करना चाहिए ।। ५ ।।

**राज्यलाभजनकाम्बुवर्षणं, क्षोणिपालकुलवित्तवर्धनम् ।**
**मुद्रिकाप्तिपदवीपदाप्तयः, कार्यसिद्धिरपि कर्मभावतः ।। ६ ।।**

दशम भाव से राज्यलाभ, पिता, जलवृष्टि, राजकुल से धन की वृद्धि, द्रव्यलाभ, पदवी की प्राप्ति और कार्यसिद्धि का विचार करना चाहिए ।। ६ ।।

**सस्ययानललनानवाम्बर-ज्ञान-वाहनसुखानि लाभतः ।**
**सद्व्ययादिकमभीष्टचिन्तनं, वैरिरोधनरयानमन्तिमात् ।। ७ ।।**

ग्यारहवें भाव से धान्य, यान (घोड़ा-गाड़ी-साइकिल-मोटर आदि सवारी), स्त्री, नूतन वस्त्र, ज्ञान, वाहन (घोड़ा-हाथी) और सुख का विचार करना चाहिए । व्यय भाव से दान आदि में सद्व्यय का विचार, मनोभिलषित वस्तु की चिन्ता, शत्रुओं को रोकने का उपाय, पालकी आदि सवारी का विचार करना चाहिए ।। ७ ।।

**अतीतमन्तिमादेष्यं वित्तभात् प्रविलोकयेत् ।**
**राहोरतीतं रवितो भावि साम्प्रतमिन्दुतः ।। ८ ।।**

इति श्री पं. जीवनाथविरचिते भावप्रकाशे तन्वादिभावविचारकथनाध्यायस्तृतीयः।। ३ ।।

अतीत (भूत) का विचार व्यय भाव से, भविष्य का विचार धन भाव से करना चाहिए । तथा राहु से भूत, सूर्य से भविष्य और चन्द्रमा से वर्तमान का विचार करना चाहिए ।। ८ ।।

इति तन्वादिद्वादशभावविचारविषयकथनाध्यायस्तृतीयः ।। ३ ।।

**रव्यादिभावपदार्थकथनाध्यायः**

**अथ द्वादशभावकारकाः**

**तरणिरमरमन्त्री मङ्गलश्चन्द्रसौम्यौ**
**गुरुरथ शनिभौमौ शुक्र आर्किः क्रमेण ।**
**अमरगुरुदिनेशौ मन्दभानुज्ञजीवाः**
**सुरगुरुरपि मन्दः कारकाः स्युर्विलग्नात् ।। १ ।।**

सूर्य तनु भाव का, बृहस्पति धन भाव का, मंगल भ्रातृ भाव का, चन्द्रमा और बुध मित्र भाव का, बृहस्पति पुत्र भाव का, शनि और मंगल शत्रु भाव का, शुक्र स्त्री भाव का, शनि मृत्यु भाव का, बृहस्पति और सूर्य धर्म भाव का, शनि, सूर्य, बुध और बृहस्पति कर्म भाव का, गुरु लाभ भाव का और शनि व्यय भाव का कारक है ।। १ ।।

| त. | ध. | स. | सुहृत् | पुत्र | रिपु | स्त्री | मृ. | धर्म | कर्म | लाभ | व्यय | भावाः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| सू. | बु. | मं. | चं.बु. | | श.मं. | शु. | श. | बु.सू. | श.सू.<br>बु.बृ. | बृ. | श. | कारका |

**अथ रव्यादिग्रहात् विचारः**

**पितृप्रतापारोग्याणां मनः शुद्धेर्विचारणा ।**
**बलाभिमानयोर्बुद्धेः कार्यावर्यैर्दिवाकरात् ।। २ ।।**

सूर्य से पिता, प्रताप, आरोग्य, मनःशुद्धि, बल, अभिमान और बुद्धि का विचार करना चाहिए ।। २ ।।

**धवलचामरकीर्तिदयामनः सुखकलाजननीमनसामपि ।**
**विधुबलाबलयोगाविमर्शतः कृतिकलानिपुणः सुखमादिशेत् ।। ३ ।।**

चन्द्रमा के बलाबल योग से श्वेत चामर के समान कीर्ति, दया, मानसिक सुख, कला, माता, मन, कृतिकला में निपुणता और सुख का विचार करना चाहिए ।। ३ ।।

**परापवादाहवसाहसानि सेनाधिपत्यं प्रभुता सहोत्थम् ।**
**पराक्रमत्वं करवालकुन्तप्रहारविख्यातिमहिं महीजात् ।। ४ ।।**

मंगल से परापवाद, युद्ध, साहस, सेनापतित्व, प्रभुता, भाई, पराक्रम, तलवार, भाला आदि प्रहार की ख्याति और भूमि सम्बन्धी विचार करना चाहिए।। ४ ।।

**विनयबान्धवमातुलसन्ततिप्रवरकाव्यपटुत्वमलं बुधात् ।**
**गणितवेदविनोदकलादिकं प्रवरबोधमनः शुचिमादिशेत् ।। ५ ।।**

बुध से नम्रता, बान्धव, मामा, सन्तान (पुत्र-कन्या), उत्तम काव्यपटुता, गणित, वेद, आनन्द, कला, उत्तमज्ञान और मन:शुद्धि आदि का विचार करना चाहिए ।। ५ ।।

**वचनपटुत्वतुरङ्गमसौख्यं तन्त्रविचारनृपालविनोदम् ।**
**सन्ततिसौख्यमलं निगमार्थज्ञानमुताङ्गबलं गुरुतश्च ।। ६ ।।**

बृहस्पति से वाक्पटुता (व्याख्यान शक्ति), घोड़े का सुख, तन्त्रविचार, राजा से आनन्द, सन्तान सुख, वेदार्थज्ञान और शारीरिक बल का विचार करना चाहिए ।। ६ ।।

**सङ्गीतसाहित्यकलाकलापप्रह्लादकान्तारतिनृत्तवाद्यम् ।**
**कलत्रसौन्दर्यविनोदविद्याबलानि वीर्याणि कवेः सकाशात् ।। ७ ।।**

शुक्र से सङ्गीत, साहित्य, कला–इन सभी के आनन्द का विचार स्त्री-सुख, नृत्त, वाद्य, स्त्री की सुन्दरता, विनोद, विद्या, बल और वीर्य का विचार करना चाहिए ।। ७ ।।

**लोममोहविषयानिलपीडा दुर्मतित्वपरवञ्चनशक्तिः ।**
**मन्दतो निधनयोगविचारो जीवनं च खलु जीवनवृत्तिः ।। ८ ।।**

शनि से लोभ, मोह, विषय, वात-व्याधि, दुर्बद्धिता, दूसरे को ठगने की शक्ति, मृत्युयोग, आयु और जीवनवृत्ति (आजीविका) का विचार करना चाहिए।। ८ ।।

**यद्भावकारकस्तुङ्गे स्वभे मित्रालये भवेत् ।**
**तत्कारकपदार्थानां दैवज्ञो लाभमादिशेत् ।। ९ ।।**

जिस भाव का कारक ग्रह अपने उच्च वा स्वगृह वा मित्र गृह में हो तो उस कारक ग्रह के पदार्थों का लाभ कहना चाहिए तथा नीच वा शत्रु गृह में हो तो हानि कहना चाहिए ।। ९ ।।

**एवं रव्यादिखेटानां पदार्थपरिचिन्तनम् ।**
**बलाबलविवेकेन कुर्यादार्योत्तमः सदा ।। १० ।।**

इस प्रकार सूर्या ग्रहों के बलाबल के विचार से ही उन ग्रहों के पदार्थों का चिन्तन श्रेष्ठ ज्योतिर्विदों को करना चाहिए ।। १० ।।

**भवन्ति बलसंयुक्ता भावभावेशकारकाः ।**
**तदापूर्णं दलं द्वाभ्यामेकेनाल्पं फलं वदेत् ।। ११ ।।**

इति श्री पं. जीवनाथप्रणीतभावप्रकाशे रव्यादिभावपदार्थकथनाध्यायश्चतुर्थः।।४।।

यदि भाव, भावेश और कारक ये तीनों बल से युक्त हों तो पूर्णफल, दो बली हों तो आधा फल और एक बली हो तो स्वल्प फल कहना चाहिए । तथा यदि भाव, भावेश, कारक तीनों निर्बल हों तो फलाभाव कहना चाहिए ।।११।।

इति भावबोधिनीव्याख्यायां चतुर्थोऽध्यायः ।। ४ ।।

**अथ तन्वादिद्वादशभावविचाराध्याय:**

**तत्रादौ तनुभावफलविचार:**

**यदा त्रिकगतोऽङ्गप: खलयुतस्तदा देहिनां**
**सुखं नहि शरीरजं यदि निजर्क्षगस्तादृश: ।**
**तथापि न सुखं वदेन्निजबलेन हीनोऽङ्गप:**
**खलास्तनुगता नरो भवति रोगशङ्काकुल: ।। १ ।।**

यदि लग्नेश पापग्रह से युक्त होकर त्रिक (६।८।१२) स्थान में हो तो उस मनुष्य को शारीरिक सुख नहीं होता है । यदि तादृश (पापग्रह से युक्त ६।८।१२ स्थान गत) लग्नेश अपनी राशि में हो तो भी देह-सुख नहीं होता है– ऐसा कहना चाहिए । यदि लग्नेश निर्बल हो और पाप ग्रह लग्न में हो तो मनुष्य रोग-भय से व्याकुल रहता है ।। १ ।।

**यदा निजभगोऽङ्गपो भवति केन्द्रगो वा युत:**
**शुभैरथ निजोच्चभे नवमे हि तैर्वीक्षित: ।**
**तदा जननत: सुखी सकलसम्पदा यस्य चेत्**
**स एव सचिव: सुधीरमलपद्मनेत्रो भवेत् ।। २ ।।**

यदि लग्नेश अपनी राशि में वा केन्द्र (१।४।७।१०) में हो और शुभ ग्रह से युक्त हो अथवा अपनी उच्च राशि में हो अथवा नवम स्थान में हो तथा शुभ ग्रह से देखा जाता हो तो वह जन्म से ही सुखी, सब सम्पत्ति से युक्त, राजमन्त्री, विद्वान् और कमल के समान सुन्दर नेत्र वाला होता है ।। २ ।।

**यदा क्रूरो लग्ने खलखचरभे जन्मतनुप:**
**खलान्त: स्थानस्थौ रविहिमकरौ वा मदनग: ।**
**कुजश्चन्द्रार्काभ्यां विदपि यदि पृष्ठोदयगतो**
**मनस्वी नेत्रान्ध: परयुवतिग: पापकदृसौ ।। ३ ।।**

यदि लग्न में पापग्रह हो लग्नेश पापग्रह की राशि में हो, सूर्य और चन्द्रमा पापग्रहों के मध्य में हो, अथवा चन्द्रमा सूर्य से सप्तमस्थान में मंगल हो, बुध पृष्ठोदय (मेष, वृष, कर्क, धनु, मकर) राशि में हो तो वह मनुष्य मनस्वी, अन्धा, परस्त्रीगामी और पापकर्म को करने वाला होता है ।। ३ ।।

**लग्ने क्रूरो लग्नगः पापगेहे क्रूरान्तःस्थौ सूर्यचन्द्रौ भवेताम् ।**
**पृथ्वीजन्मा द्यूनयायी रवीन्द्वोः शशाङ्किश्चेद्यस्य पृष्ठोदयस्थः ।।**
**नेत्रान्धः सो दुष्टकर्मा मनस्वी पापासक्तः पुरुषः क्षीणदेहः।। ४ ।।**

इस श्लोक का अर्थ पूर्वोक्त तृतीय श्लोक के समान ही है । यह पुनरुक्त ज्ञात होता है ।। ४ ।।

**यद्भावनाथस्त्रिकगो विलग्नात्तद्भावदुःखं प्रथमं करोति ।**
**भावाधिपश्चेन्निजभावतो वा त्रिकर्क्षगो दुःखतरं विधत्ते ।। ५ ।।**

जिस भाव का स्वामी लग्न से त्रिक (६।८।१२) स्थान में हो उस भाव का दुःख पहले देते हैं । अथवा भावेश अपने भाव से त्रिक (६।८।१२) राशि में हो तो शीघ्र ही दुःख देता है ।। ५ ।।

इति तनुभावफलम् ।

**अथ धनभावफलम्**

**कोशाधीशः स्वर्क्षगो जीवयुक्तः केन्द्रे राशिः सम्पदां यस्य सः स्यात्**
**कोशस्वामी जीवयुक्तस्त्रिके चेत् क्लेशी वित्तैर्वर्जितो मानवः स्यात्**
**शुक्रसेन्दुश्चेत्त्रिकस्थो निशान्धो लग्नस्वामी सार्कशुक्रः सदान्धः ।। १ ।।**

यदि धन भाव का स्वामी बृहस्पति से युक्त होकर अपनी राशि में हो अथवा केन्द्र (१।४।७।१०) मे हो तो मनुष्य सम्पत्तियों का निधान होता है । यदि धन भाव का स्वामी बृहस्पति से युक्त होकर त्रिक (६।८।१२) में हो तो मनुष्य दु:खी और दरिद्र होता है । यदि शुक्र, चन्द्रमा से युक्त होकर त्रिक में हो तो रात्रि में अन्धा रतौंधी) होता है ।और यदि लग्न का स्वामी सूर्य, शुक्र के साथ में हो तो जन्म से ही अन्धा होता है ।। १ ।।

**त्रिकगतौ व्ययवित्तपती यदा तनुपशुक्रयुतौ नयनामयः ।**
**धनगतः सखलः कविसंयुतो हिमकरो यदि नेत्रविवर्जितः ।। २ ।।**

यदि द्वादशेश और द्वितीयेश लग्नेश और शुक्र के साथ त्रिक (६।८।१२) में हो तो नेत्र में रोग होता हैं । यदि पापग्रह और शुक्र से युत होकर चन्द्रमा धन भाव में हो तो नेत्रहीन होता है ।। २ ।।

**तातसहोदरजननी सुतनिजवनिताभपास्त्रिकस्थाने ।**
**कविरवियुक्तास्तेषामादेश्यं नेत्रमन्दत्वम् ।। ३ ।।**

पिता, सहोदर भाई, माता, पुत्र और स्त्री इन भावों में जिसका स्वामी शुक्र से युक्त होकर त्रिक (६।८।१२) स्थान में हो उसको नेत्रहीनता कहना चाहिए ।। ३ ।।

इति धनभावफलम् ।

**अथ सहजभावफलम्**

**सहोत्थेशभौमौ भवेतां त्रिकस्थौ, सहोत्थेन हीनः शुभैर्वीक्ष्यमाणे ।**
**स्वगेहे सहोत्थाधिपे कण्टकेऽपि, स्वतः स्वानुजैः सौख्यमेवं न पापैः ।। ४ ।।**

तृतीयेश और मंगल यदि त्रिक (६।८।१२) में हो तो सहोदर भाई से हीन होता है । तृतीयेश अपने गृह में हो अथवा केन्द्र में हो और शुभ ग्रह से देखे जाते हों तो अपने छोटे भाइयों से सुख होता है । किन्तु पापग्रह से यदि दृष्ट हो तो भ्रातृसुख नहीं होता है ।। १ ।।

इति सहजभावफलम् ।

**अथ चतुर्थभावफलम्**

**सुखेशः सुखे भाग्यनाथेन युक्तः,**
**शुभेनापि सामन्त इत्याह गर्गः ।**
**वाहनेशोऽपि जीवेन दृष्टोऽङ्गगो,**
**राजपूज्यो जनो मानवानां भवेत् ।। १ ।।**

यदि चतुर्थेश भाग्येश और शुभ ग्रह से युक्त होकर चुतर्थ भाव में हो तो वह राजा होता है । ऐसा गर्गाचार्य कहते हैं । चतुर्थेश लग्न में हो तथा बृहस्पति से दृष्ट हो तो वह मनुष्य लोगों के मध्य में राजपूज्य होता है ।। १ ।।

**जीवदृष्टः सुखेशो यदा लाभगो, वाहनानामरं सम्प्रदत्ते सुखम् ।**
**यत्र कुत्रस्थितो जीवदृष्टः स्वभं, पश्यतीत्थं सुखेशस्तदा तत्सुखम् ।। २ ।।**

यदि चतुर्थेश बृहस्पति से दृष्ट होकर लाभ स्थान में हो तो शीघ्र ही वाहनों का सुख देता है । जिस किसी भी भाव में स्थित चतुर्थेश बृहस्पति से दृष्ट होकर अपने स्थान (चतुर्थ) को देखता हो तो वाहनों का सुख होता है ।। २ ।।

**सुखेशः स्वक्षेत्रे तनुपतियुतो जन्मसमये**
**सुहृद्भिः सौहार्दं भवतिभवनाप्तिर्न परमे ।**
**त्रिकस्था यावन्तः सुखदशमवित्तव्ययभपै–**
**र्युताः पापा जन्तोरनलवशगाः क्लेशभयदाः ।। ३ ।।**

जिसके जन्म में लग्नेश युक्त चतुर्थेश चतुर्थ स्थान में हो उसकी मित्रों से मैत्री दृढ़ रहती है तथा गृह लाभ होता है । किन्तु चतुर्थेश यदि दूसरे की राशि में हो तो यह फल नहीं होता है । जितने पापग्रह चतुर्थेश, दशमेश, द्वितीयेश, द्वादशेश से युक्त होकर त्रिक (६।८।१२) में हो उतने बार जातक को अग्नि से क्लेश और भय होता है ।। ३ ।।

**यावन्तः सुखगाः पापाः शुभालोकनवर्जिताः ।**
**तावन्तोऽपि विरामाः स्युर्वाहनानां न संशयः ।। ४ ।।**

शुभ ग्रहों की दृष्टि से वर्जित जितने पाप ग्रह चतुर्थ भाव में हों उतने ही वाहनों का निश्चय नाश होता है । इसमें संशय नहीं है ।। ४ ।।

**तुरीयभवनस्थितौ तनुपतिक्षपानायकौ**
**शुभग्रहयुते क्षितौ सुखपतिर्यदा लग्नगः ।**
**तदैव नवमन्दिरक्षितिनिखातवित्तागमः**
**सुखाधिपदशागमे तनुभृतामनायासतः ।। ५ ।।**

लग्नेश और चन्द्रमा चतुर्थ भाव में हों तथा शुभ ग्रह से युत वा दृष्ट हों और सुखेश लग्न में हो तो चतुर्थेश की दशा में ही अनायास मनुष्य को नवीन घर, भूमि, गड़ा हुआ धन आदि मिलता है ।। ५ ।।

इति सुखभावफलम् ।

**अथ पञ्चमभावफलम्**

**यदा जनुषि जन्मिनां पञ्चमस्थानपो**
**गुरुज्ञसहितोऽथवा त्रिकगतो न विद्या भवेत् ।**
**स एव यदि कण्टके तपसि वा निजर्क्षे बलि**
**तदा भवति देहिनां सपदि वेदविद्यामला ।। १ ।।**

मनुष्य के जन्म समय में यदि पञ्चमेश अकेला अथवा बृहस्पति और बुध के साथ त्रिक (६।८।१२) स्थान में हो तो उसे विद्या नहीं होती है । वही पंचमेश यदि केन्द्र (१।४।७।१०) अथवा नवम, पंचम में हो तो शीघ्र ही उत्तम विद्या की प्राप्ति होती है ।। १ ।।

**दिवाकरकराक्रान्ता जीवज्ञसुतराशिपाः ।**
**प्रज्ञाल्पता प्रवक्तव्या निजर्क्षे नाल्पता भवेत् ।। २ ।।**

यदि बृहस्पति, बुध और पंचमेश सूर्य के साथ अस्त हो तो अल्प बुद्धि होती है । किन्तु सूर्य के साथ अस्त होकर भी अपनी राशि में बैठा हो तो अल्प बुद्धि नहीं होती है, अपितु बुद्धिमान् होता है ।। २ ।।

**पञ्चमेशो गुरुर्वापि त्रिके मूकत्वमङ्गिनाम् ।**
**तातादिस्थापना युक्तास्ताभ्यां तेषां च मूकता ।। ३ ।।**

पञ्चमेश अथवा बृहस्पति यदि त्रिक (६।८।१२) में हो तो मनुष्य मूक (गूँगा) होता है । इसी प्रकार पितृ आदि (माता, बन्धु, स्त्री) स्थान के स्वामी यदि पञ्चमेश और बृहस्पति के साथ त्रिक (६।८।१२) में हों तो उसके पिता आदि (माता, भाई, स्त्री) की भी मूकता जाननी चाहिए ।। ३ ।।

**गुरोरपत्यभावपो रिपुव्ययाष्टगो नृणां**
**तनुत्रिकोणपास्त्रिके सुतस्य नैव सम्भवः ।**
**सुताङ्गधर्मभावपा गुरुज्ञशुक्रसंयुता–**
**स्तदाविलम्बतो जनस्य जायते सुतागमः ।। ४ ।।**

बृहस्पति जिस राशि में बैठा हो उससे पञ्चम स्थान का स्वामी यदि षष्ठ, अष्टम, द्वादश स्थान में हो और लग्नेश, पञ्चमेश, नवमेश, त्रिक (६।८।१२)

में हो तो पुत्र सम्भव नहीं होता है । पञ्चमेश, लग्नेश, नवमेश यदि बृहस्पति, बुध, शुक्र से युत हो तो मनुष्य को विलम्ब से पुत्रोत्पन्न होता है ।। ४ ।।

**स्वभे चन्द्रे पुत्रे भवति भविनां जन्मसमये**
**तदा कन्याधिक्यं प्रमिततनयोऽपि ध्रुवमरम् ।**
**गुरोः पुत्रे क्रूरस्तनुत उत पुत्रे सुरगुरु–**
**स्तदापुत्राभावः प्रवरमतिमद्भिर्निगदितः ।। ५ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में चन्द्रमा अपनी राशि (कर्क) का होकर पञ्चम भाव में हो तो उस मनुष्य को निश्चित शीघ्र ही अधिक कन्या और स्वल्प पुत्र होते है । बृहस्पति से पञ्चम भाव में पाप ग्रह हो और लग्न से पञ्चम स्थान में बृहस्पति हो तो उसे पुत्र नहीं होता है, ऐसा विद्वानों ने कहा है ।। ५ ।।

**शनिश्चेत्पञ्चमे कुम्भे पञ्चपुत्राः शनिर्मृगे ।**
**पञ्चमे कन्यकास्तिस्रः तत्र भौमस्सुतास्त्रयः ।। ६ ।।**

यदि पञ्चम भाव में कुम्भ राशि का शनि हो तो उसे पाँच पुत्र और पञ्चम भाव में मकर राशि का शनि हो तो तीन कन्याएँ होती हैं । तथा यदि मकर राशि का मंगल पञ्चम भाव में हो तो तीन पुत्र होते हैं ।। ६ ।।

**बुधः शुक्रश्चन्द्रमा च कन्यादाता सुतालये ।**
**पञ्चपुत्राः सुतस्थेन गुरुणा केवलेन च ।। ७ ।।**

बुध, शुक्र और चन्द्रमा पंचम भाव में हो तो कन्याप्रद होते हैं और केवल अकेला बृहस्पति पंचम भाव में होने से पाँच पुत्र होते है ।। ७ ।।

**मेषे कर्के वृषे वापि राहुः केतुश्च पञ्चमे ।**
**विलम्बो नहि वक्तव्यो धीमता तनयागमे ।। ८ ।।**

पंचम भाव में मेष या वृष अथवा कर्क राशिस्थ राहु या केतु हो तो सन्तानोत्पत्ति में विलम्ब हैं, विद्वानों को ऐसा आदेश नहीं करना चाहिए । अपितु शीघ्र ही सन्तान होगी ऐसा कहना चाहिए ।। ८ ।।

**पापग्रहोऽथवा जीवः सुखे चन्द्रोऽष्टमे सुते ।**
**विज्ञेयस्त्रिंशदब्दान्तं पुत्राप्तिप्रतिबन्धकः ।। ९ ।।**

पापग्रह अथवा बृहस्पति चतुर्थ भाव में हो और अष्टम अथवा पञ्चम में चन्द्रमा हो तो पुत्रोत्पत्ति में तीस वर्ष तक प्रतिबन्ध (विलम्ब) है, ऐसा जानना चाहिए ।। ९ ।।

**श्रीविष्णुवंशश्रवणानुरागादर्कव्रताद् वापि हराभिषेकात् ।**
**सन्तानगोपालमनुप्रजायात् सन्तानलाभो नितरां जनस्य ।। १० ।।**

श्री हरिवंशपुराण के श्रवण से अथवा श्री सूर्य भगवान् के व्रत से अथवा सन्तानगोपालमन्त्र के निरन्तर जप से मनुष्य को निश्चय सन्तान का लाभ होता है ।। १० ।।

**पञ्चमभवनं पापपरीतं जन्मनि यस्य प्रभवति गुरुतः ।**
**वाचस्पतिरपि खलखगयुक्तः पुत्रो जीवति किं खलु पुरतः ।। ११ ।।**

जिसके जन्म समय में बृहस्पति से पञ्चम भाव पापग्रहों से आक्रान्त हो और बृहस्पति भी पाप ग्रह से युक्त हो तो उसका पुत्र नहीं जीता है ।। ११ ।।

**एवं चन्द्रादपि विज्ञेयः प्रमदातो वा तनुतः सद्भिः ।**
**एकेनैवातीव विलम्बो द्वाभ्यां जातो नश्यति शीघ्रम् ।। १२ ।।**
**त्रिभिरपि शङ्का कापि न विद्धिः संविज्ञेया तस्य चतुर्भिः ।**
**हरिवंशस्य श्रवणं कुर्यादङ्गजहेतोः कन्यादानम् ।। १३ ।।**

इस प्रकार चन्द्रमा से सप्तम भाव से और लग्न से भी विद्वानों को विचार करना चाहिए । अभिप्राय यह है कि चन्द्रमा या सप्तम भाव या लग्न से पंचम भाव पापाक्रान्त हो और स्वयं चन्द्रमा या सप्तम भाव, या लग्न पापयुक्त हो तो पुत्र नहीं जीता है । इन पूर्वोक्त चार योगों में से एक योग होता हो तो विलम्ब से सन्तान होती है । दो योग होने पर सन्तान शीघ्र ही मर जाती है । तीन अथवा चारों योग हों तो सन्तान निश्चित ही नहीं होती है, इसमें कुछ भी संशय नहीं है । अत एव सन्तान के लिए श्रीहरिवंशपुराण का श्रवण और कन्यादान करना चाहिए ।। १२-१३।।

**बुधस्तृतीये खलु बालकद्वयम् करोति कन्यात्रयमेव जन्तोः ।**
**गुरौ सहोत्थे यदि पञ्चपुत्राः चन्द्रार्कजौ भ्रातरि पुत्ररेकः ।। १४ ।।**

यदि मनुष्य के जन्म समय में बुध तृतीय स्थान में हो तो उसे दो पुत्र, तीन कन्या, यदि गुरु तृतीय स्थान में हो तो पाँच पुत्र और चन्द्रमा सहित शनि हो तो एक पुत्र होता है ।। १४ ।।

**भृगुस्तृतीये त्रय एव पुत्राः कन्याद्वयं तत्र कुजे न पुत्रः ।**
**तृतीयभावे खलु राहुचन्द्रौ न पुत्रसौख्यं प्रवदन्ति सन्तः ।। १५ ।।**

यदि शुक्र तृतीय भाव में हो तो तीन पुत्र होते हैं । मंगल यदि तृतीय भाव में हो तो दो कन्याएँ होती हैं, किन्तु पुत्र एक भी नहीं होता है । यदि तृतीय भाव में राहु और चन्द्रमा हों तो उसे पुत्र सुख नहीं होता है, महर्षियों ने ऐसा कहा है ।। १५ ।।

**कलत्रभावे कविरेव पुंसां करोति कन्याद्वयमेव सद्यः ।**
**पुत्रत्रयं लग्नगतौ भवेतां कवीनपुत्रावपि तद्वदेव ।। १६ ।।**

जिस मनुष्य के सप्तम भाव में यदि केवल शुक्र ही हो तो उसे दो कन्या शीघ्र होती है । इसी प्रकार यदि शुक्र और शनि दोनों लग्न में हों तो तीन पुत्र होते हैं ।। १६ ।।

**दुर्बलो पापसंयुक्ते पञ्चमेशेऽस्तगेऽपि वा ।**
**आत्मजो न भवेत्तस्य जातोऽपि म्रियते क्षणात् ।। १७ ।।**

पंचमेश दुर्बल हो तथा पापग्रह से युक्त हो अथवा अस्तगत हो तो उसे पुत्र नहीं होता है । यदि होता भी है तो उत्पन्न होते ही मर जाता है ।। १७ ।।

**नन्दने मङ्गलो जातं जातं हन्ति सुतं बलात् ।**
**हतापत्यं मृतापत्यं कुरुते पञ्चमे रविः ।। १८ ।।**

पंचम भाव में मंगल हो तो बार-बार उत्पन्न हुए पुत्रों का नाश करता है । और यदि पंचम भाव में सूर्य हो तो हतापत्य (उत्पन्न होकर मर जाना) मृतापत्य (मरा हुआ) उत्पन्न करता है ।। १८ ।।

**गर्भहानिं सुते मन्दो राहुर्वा पञ्चमे शिखी ।**
**पूजया मन्त्रजापेन जनानां पुत्रजं सुखम् ।। १९ ।।**

पंचम भाव में शनि या राहु अथवा केतु हो तो गर्भ का नाश करता है । इन योगों में पूजा, मन्त्रजप, अनुष्ठानादि से पुत्र सुख होता है ।। १९ ।।

**परमतुङ्गगते शुभवीक्षिते सुतनिकेतनगे पुरुषांशगे ।**
**सुतपतौ खलयोगविवर्जिते जनिवतामुदिता बहवः सुताः ।। २० ।।**

पंचमेश अपनी परमोच्च राशि में पुरुष ग्रह के नवमांश में होकर पंचम भाव में हो और शुभ ग्रह से दृष्ट हो तथा पाप ग्रह से युत नहीं हो तो मनुष्य को बहुत पुत्र होते हैं ।। २० ।।

**उदयनन्दनलाभनिकेतनास्पदतपः प्रमदालयगाः यदि ।**
**कविसुरेज्यबुधाः निजमोच्चगा नृपसमस्तनुजो बहुवित्तपः ।। २१ ।।**

यदि शुक्र बृहस्पति और बुध अपनी राशि का अथवा अपने उच्च का होकर लग्न, पञ्चम, एकादश, दशम, नवम, सप्तम इन भावों में हों तो बहुत धन का स्वामी राजा के समान पुत्र होता है ।। २१ ।।

**तुङ्गकेन्द्रस्थितैः सर्वैरीक्षिते यदि पञ्चमे ।**
**नरपालसमः पुत्रो जायते नात्र संशयः ।। २२ ।।**

सब ग्रह अपने उच्च में अथवा केन्द्र (१।४।७।१०) में होकर पंचम भाव को देखते हों तो निश्चय ही राजा के समान (ऐश्वर्यशाली) पुत्र होता है।।२२।।

**सुतङ्गपौ सुते स्यातामेकद्रेष्काणगौ यदि ।**
**बलोपेताविमौ यस्य सत्वरं नन्दनागमः ।। २३ ।।**

जिस मनुष्य का बलवान् पञ्चमेश तथा लग्नेश एक ही द्रेष्काण का होकर पञ्चम भाव में हो उसे शीघ्र ही पुत्र होता है ।। २३ ।।

**लग्ने शुभग्रहे पुत्रे शुभाक्रान्ते सुतो भवेत् ।**
**पञ्चमे दशमे लाभे गुरौ वा बलसंयुते ।। २४ ।।**

लग्न तथा पञ्चम भाव में शुभ ग्रह हो अथवा बलवान् बृहस्पति पञ्चम, दशम, एकादश भाव में हो तो उसे शीघ्र पुत्र उत्पन्न होता है ।। २४ ।।

**यावन्मितानामिह दृष्टयः स्युः सन्तानभावे पुरुषग्रहाणाम् ।**
**तावन्त एव प्रभवन्ति पुत्राः कन्यामितिः स्त्रीग्रहदृष्टितुल्या ।। २५ ।।**

जितने पुरुष ग्रहों की दृष्टि पञ्चम भाव पर हो उतने पुत्र होते हैं । तथा जितने स्त्री ग्रहों की दृष्टि पञ्चम भाव पर हो उतनी कन्याएँ होती है ।। २५ ।।

**यत्संख्यकनवमांशे पुत्राधीशो भवन्ति तावन्तः ।**
**पुरुषनवांशे पुत्राः स्त्रीनवभागे तु कन्यकाः वाच्याः ।। २६ ।।**

पुरुष ग्रह के नवमांश में पञ्चमेश जितने संख्यक नवमांश में हो उतने पुत्र तथा स्त्री ग्रह के नवमांश में नवमांशसंख्या तुल्य कन्या उत्पन्न होती हैं, तथा कहना चाहिए ।। २६ ।।

**पुत्रालये नन्दलवाः प्रदृष्टाः यत्संख्यकैः पापखगैर्बलिष्ठैः ।**
**तावन्त एव प्रलयं प्रयान्ति गर्भा न चेत्सौम्ययुते क्षितास्ते ।। २७ ।।**

जितने संख्यक बलवान् पापग्रह पञ्चम भाव के नवमांश में हों तथा यदि वे शुभग्रह से दृष्ट न हों तो उतने ही गर्भ का नाश होता है ।। २७ ।।

**आदित्यः पुत्रमेकं त्रयमपि च शशी बालिकानां चतुष्कं**
**माहेयः सम्प्रदद्यात्त्रयमथशशिजः पुत्रिकापञ्चकं वै ।**
**पुत्राणां पञ्चकं वा सुरगुरुरथवा तच्चतुष्कं जनानां**
**कन्याषट्कं चतुष्कं कविरथ रविजस्त्वेकपुत्रं बली चेत् ।। २८ ।।**

बलवान् सूर्य पञ्चम भाव में हो तो एक या तीन पुत्र, बलवान् चन्द्रमा हो तो चार कन्या, बलवान् मंगल हो तो तीन कन्या, बलवान् बुध हो तो पाँच कन्या अथवा बलवान् बृहस्पति हो तो पाँच या चार पुत्र, बलवान् शुक्र हो तो छः या चार कन्या और बलवान् शनि हो तो एक पुत्र होता है ।। २८ ।।

**यदा स्वर्क्षे रन्ध्रे तपनरविजौ यस्य जनने**
**तदा वन्ध्वा भार्या बुधहिमकरावष्टमगतौ ।**
**सदोषा योषा वै निधनभवने चेद् गुरुकवी**
**मृतापत्या पत्येऽपि च मृतिगते वा धरणिजे ।। २९ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में रवि और शनि अपने गृह का होकर अष्टम भाव में हों तो उसकी स्त्री वन्ध्या होती है । बुध, चन्द्रमा अष्टम में हों तो

स्त्री दोष (प्रदर आदि) युक्ता होती है । यदि बृहस्पति, शुक्र पंचम या अष्टम में हों अथवा मंगल पञ्चम अथवा अष्टम में हो तो उसकी स्त्री मृतवत्सा होती है।।२९।।

**क्षिद्रेऽष्टमेशे सबले जनस्य पुष्पं न विन्दत्यबलासुतप्रदम् ।**
**चेदष्टमेशे विबले परर्क्षे पुष्पं परं विन्दति गर्भधारकम् ।। ३० ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में बलवान् अष्टमेश अष्टम भाव में हो उसकी स्त्री पुत्र को उत्पन्न करने वाले रज को धारण नहीं करती है । अर्थात् रजस्वला नहीं होती है । और यदि बलहीन अष्टमेश दूसरे भाव में हो तो स्त्री गर्भ धारण करने योग्य रज को धारण करती है अर्थात् रजस्वला होती है।।३०।।

**हरिवंशो रवौ प्रोक्तः कन्यादानं तु राहुणा ।**
**केतुना कपिलादानं रुद्रपाठः शनौ कुजे ।। ३१ ।।**

यदि रवि सन्तानबाधक हो तो हरिवंश श्रवण से, राहु बाधक हो तो कन्यादान से, केतु बाधाकारक हो तो कपिला गायदान करने से और शनि, मंगल सन्तान बाधाकारक हों तो रुद्राभिषेक करने से सन्तान की प्राप्ति होती है।।३१।।

**चन्द्रे तु देवतादोषः पितृदोषोऽर्कजीवयोः ।**
**मङ्गले यक्षकृद्दोषः सौम्ये भूतभवो मतः ।। ३२ ।।**

चन्द्रमा सन्तान बाधक हो तो देवता दोष, सूर्य और बृहस्पति बाधक हों तो पितृदोष, मङ्गल बाधक हो तो यज्ञ दोष और बुध बाधक हो तो भूत (प्रेत) दोष से सन्तान की उत्पत्ति में बाधा समझना चाहिए ।। ३२ ।।

**शुक्रे शुक्रकृतो दोषो मन्दे योनिकृतो भवेत् ।**
**राहौ केतौ भ्रूणहत्या दोषः सद्भिर्निरूपितः ।। ३३ ।।**

शुक्र सन्तान बाधक हो तो वीर्य दोष, शनि हो तो रज दोष और राहु, केतु बाधक हों तो भ्रूणहत्या (गर्भनष्ट) दोष से सन्तान नहीं होती है ।। ३३ ।।

**भूदानं गृहदानं वा दैवे देवार्चनं मतम् ।**

**पितृदोषे विशेषेण नारायणीबलिः स्मृतः ।। ३४ ।।**

देवता दोष में भूमिदान, गृहदान और देवता का पूजन करने से और पितृ (पितर) दोष में विशेषतः नारायणी बलि, गयाश्राद्ध आदि करने से सन्तान होती है ।। ३४ ।।

**यक्षदोषे प्रयत्नेन यक्षस्थापनमादिशेत् ।**

**विष्णुपूजा विशेषेण कर्तव्या पुत्रमिच्छता ।। ३५ ।।**

पुत्राभिलाषी मनुष्य को यक्ष के दोष में यत्नपूर्वक यक्ष की स्थापना, पूजन और विशेष कर विष्णु का पूजन करना चाहिए ।। ३५ ।।

**वीर्यदोषे योनिदोषे भैषज्यं प्रवरैः स्मृतम् ।**

**नारायणबलिश्चैव कर्त्तव्यः शुभमिच्छता ।। ३६ ।।**

वीर्यदोष और रज दोष में उत्तम वैद्य का औषध और नारायणी बलि शुभ चाहने वालों को करना चाहिए ।। ३६ ।।

इति पञ्चमभावफलविचारः ।

**अथ षष्ठभावफलविचारः**

**यदा रोगाधीशे खलखगयुते रन्ध्रभवने,**
**विलग्ने वा जन्तुर्व्रणगणपरीतश्च विकलः ।**
**तनुस्थे षष्ठेशे रिपुनिवहहन्ता धनगतः**
**सुताप्तार्थो भ्रातर्य्यपि रिपुपतौ ग्रामरहितः ।। १ ।।**

यदि पापग्रह से युक्त षष्ठेश अष्टम भाव में अथवा लग्न में तो मनुष्य व्रण (घाव, फोड़ा, फुंसी) आदि रोग से पीडित होता है । लग्न में षष्ठेश हो तो शत्रुओं का नाश करता है । धन भाव में हो तो पुत्र और धन का नाश करता है तथा तृतीय भाव में हो तो ग्राम रहित होता है ।। १ ।।

**रविचन्द्रादयः सर्वे षष्ठेशास्तनुरन्ध्रगाः ।**
**स्वस्वस्थानविशेषेण जनानां व्रणकारकाः ।। २ ।।**

रवि, चन्द्र आदि सभी ग्रह यदि षष्ठेश होकर लग्न का अष्टम भाव में हों तो मनुष्य को अपने-अपने वक्ष्यमाण विशेषों में व्रणकारक होते हैं ।। २ ।।

**शिरोदेशे भानुर्मुखपरिसरे शीतगुरलं**
**धरापुत्रः कण्ठे जनयति गुरुर्नाभिनिकटे ।**
**बुधो वक्षोजान्तः कविरपि तु पृष्ठे नयनयोः**
**शनीराहुः केतुर्व्रणमधरदेशेंऽघ्रियुगले ।।३ ।।**

यदि सूर्य व्रणकारक हो तो शिर में, चन्द्रमा व्रणकारक हो तो मुख में, मंगल व्रणकारक हो तो कण्ठ में, बृहस्पति व्रणकारक हो तो नाभि के पास में, बुध व्रणकारक हो तो हृदय के ऊपर, शुक्र हो तो पीठ में, शनि हो तो नेत्रों में, राहु ओष्ठ में और केतु पैरों में व्रण करते हैं ।। ३ ।।

**लग्नाष्टमपतौ षष्ठे नेत्ररोगी भृगावरौ ।**
**नरो दक्षाक्षिरोगी च पादरोगी शनावरौ ।। ४ ।।**

यदि लग्नेश, अष्टमेश षष्ठभाव में हो तो नेत्ररोगी, शुक्र षष्ठ में हो तो दाहिने नेत्र में और शनि षष्ठ भाव में हो तो पैर में रोग होता है ।। ४ ।।

**दन्ते चौष्ठे तमः षष्ठे केतुर्वा रोगदायकः ।**

**कुजज्ञभेऽङ्गपो दृष्टः शत्रुणार्द्धासने रुजः ।। ५ ।।**

यदि राहु वा केतु षष्ठ भाव में हो तो दाँत और ओष्ठ में रोगदायक होता है । यदि लग्नेश मंगल वा बुध की राशि में हो और शत्रु से दृष्ट हो तो गुदा में रोग होता है ।। ५ ।।

**खलखगयुक्ते चन्द्रे लग्ने वापि रिपुस्थे रोगविलासी ।**

**शुभखगदृष्टिविहीने पापे केन्द्रस्थाने रोगपरीतः ।। ६ ।।**

पापग्रह से युक्त चन्द्रमा लग्न में हो अथवा षष्ठभाव में हो तो मनुष्य निश्चित सदा रुग्ण रहता है । यदि केन्द्र (१।४।७।१०) में पापग्रह हो और शुभ ग्रह की दृष्टि से विहीन हो तो भी रोगयुक्त होता है ।। ६ ।।

**तत्र च पापे शुक्रक्षेत्रे कुजकविजावदृशा परिहीने ।**

**रोगी वा पुरुषग्रहराशौ षष्ठेशे खलदृष्टे तुङ्गे ।। ७ ।।**

पापग्रह शुक्र की राशि (वृष, तुला) में हो, मंगल, शुक्र और बृहस्पति की दृष्टि से रहित हो अथवा षष्ठेश पुरुष ग्रह की राशि में वा अपने उच्च राशि में हो तथा पाप ग्रह से दृष्ट हो तो मनुष्य रोगी होता है ।। ७ ।।

**द्वादशे यदि षष्ठेशे राहुयुक्तेऽथवाऽरिपे ।**

**रिष्फगे रविणा युक्ते नीचवृत्तिर्नरो भवेत् ।। ८ ।।**

यदि षष्ठेश राहु से अथवा सूर्य से युक्त होकर द्वादश भाव में हो तो मनुष्य नीच वृत्ति करने वाला होता है ।। ८ ।।

इति षष्ठभावफलम ।

**अथ सप्तमभावविचारविषयः**

**विहङ्गा यावन्तो मदनभवने पुष्टकिरणा**
**यदा दृष्टा दाराभवनविभुना जन्मसमये ।**
**विवाहास्तावन्तस्तनुभृत उतेत्थं कृतिवरैः**
**कुटुम्बेऽपि ज्ञेया बलयुतखगानां युतिवशात् ।। १ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में जितने बलवान ग्रह सप्तमेश से दृष्ट होकर सप्तम भाव में हों उस मनुष्य के उतने विवाह होते है । इसी प्रकार श्रेष्ठ दैवज्ञों को बलवान् ग्रहों के योगवश से कुटुम्ब (भ्राता, पिता इत्यादि) के विवाह को भी जानना चाहिए ।। १ ।।

**विशेष–**यहाँ पर कुछ टीकाकारों ने ''जितने बली ग्रह कुटुम्ब (द्वितीय) भाव में द्वितीयेश से दृष्ट हों उतने विवाह भी समझना" इस प्रकार का अर्थ किया है । किन्तु 'जातकालङ्कार' के 'ज्ञेयमित्थं कुटुम्बे' (जा. भा. अ. २३) का अर्थ ज्योतिर्विद् श्रीहरभानु शुक्ल जी ने ''एवं मुक्तप्रकारेण कुटुम्बे जनकभ्रात्रादौ ज्ञेयम्" ऐसा किया है तथा अन्य टीकाकारों ने भी इसी अर्थ को ग्रहण किया है । विशेष विद्वज्जन विचार करें ।

**रवौ यदि विलग्नगे मदनगे दिनेशात्मजे,**
**सुतानिह नितम्बिनी कथमपि प्रसूते भृशम् ।**
**दिवाकरशनी मदे दशमगः क्षपानायको**
**निलिम्पगुरुणेक्षितो न च कथं प्रसूतेऽङ्गना ।। २ ।।**

यदि लग्न में सूर्य और सप्तमभाव में शनि हो तो उसकी स्त्री बहुत से पुत्रों को कैसे उत्पन्न कर सकती है अर्थात् उसे पुत्र नहीं होगा एवं सूर्य और शनि सप्तम भाव में हों तथा बृहस्पति की दृष्टि से रहित चन्द्रमा दशमभाव में हो तो उसकी स्त्री कैसे प्रसूता होगी अर्थात् उपर्युक्त योग में यदि बृहस्पति से दृष्ट चन्द्रमा हो तो प्रसूता होती है ।। २ ।।

**दृश्येऽर्द्धे रविमन्दौ रिपुगश्चन्द्रो बुधेन सन्दृष्टः ।**

**सूते न प्रमदा वा मङ्गलमन्दावरातिजलभस्थौ ।। ३ ।।**

सूर्य और शनि दृश्यार्ध (अष्टम भाव से लग्न पर्यन्त) में हो, बुध से दृष्ट चन्द्रमा षष्ठ भाव में अथवा मंगल, शनि षष्ठ वा चतुर्थ भाव में हो तो उसकी स्त्री प्रसूता (सन्तानवती) नहीं होती है ।। ३ ।।

**गुरौ यदि विलग्नगे शशिनि कामिनीमन्दिरे,**

**मृतावपि न कण्टके खलु भवन्ति पापग्रहाः ।**

**निशाकरसमप्रभा विमलरत्नभूषावृता,**

**प्रफुल्लकमलानना तनुभृतां भवेदङ्गना ।। ४ ।।**

जिस मनुष्य के जन्मसमय में लग्न में बृहस्पति और सप्तमभाव में चन्द्रमा हो, अष्टमभाव और कण्टक (१।४।७।१०) में पापग्रह नहीं हो तो उसकी स्त्री सुन्दर, सुवर्ण रत्न आदि के आभूषण से युक्त, चन्द्रमा के समान कान्तिवाली और विकसित कमल के सदृश प्रसन्नवदना होती है ।। ४ ।।

**यदा तुङ्गे चन्द्रे प्रभवति विलग्ने तनुभृता-**

**मुताये वादित्ये बलवति खगे विद्यपि वधूः ।**

**गुणव्रातोपेता रतिपतिविनोदप्रजननी**

**परीता मुक्तालीतनयतनयालीभिरभितः ।। ५ ।।**

यदि उच्चस्थ (वृषराशि गत) चन्द्रमा लग्न में हो (अर्थात् वृष लग्न हो तथा उसमें चन्द्रमा हो), बलवान् सूर्य एकादश भाव में और बुध दशम भाव में हो तो उसकी स्त्री अनेक गुणों से युक्त काम-विनोद को उत्पन्न करने वाली, आभूषण एवं पुत्र-पुत्रियों से युक्त होती है ।। ५ ।।

**प्रमदाकारखेटाः केन्द्रे कोणे भवन्ति मनुजानाम् ।**

**वित्तप्रमदाधीशौ स्वभे विवाहो भवेदेकः ।। ६ ।।**

मनुष्य का स्त्रीकारक ग्रह यदि केन्द्र (१।४।७।१०) अथवा कोण (९।५) में हो, धनेश और सप्तमेश अपनी राशि में हो तो एक विवाह होता है।।६।।

**सशुक्रः कोशकान्तेशः त्रिके यावद्भिरीक्षितः ।**

**तावतां तु कलत्राणां हानिः पापग्रहैर्युतः ।। ७ ।।**

शुक्र सहित द्वितीयेश और सप्तमेश त्रिक (६।८।१२) में स्थित होकर जितने पापग्रहों से दृष्टयुत हों उतनी ही स्त्रियों का नाश होता है ।। ७ ।।

**यदा दाराभावे जनुषि बलयुक्ता जनिमतां,**

**क्षमापुत्रादित्यप्रखरकरजन्मान इह चेत् ।**

**तदा बालावृन्दं तपनतनयासोदरपदं**

**द्रुतं गच्छत्यद्धा कविगुरुबुधालोकनमृते ।। ८ ।।**

मनुष्य के जन्म समय में यदि बलवान मंगल, सूर्य और शनि सप्तम भाव में हों तथा शुक्र, बृहस्पति बुध की दृष्टि से रहित हों तो वह मनुष्य जितने विवाह करे उसकी सभी स्त्रियाँ शीघ्र ही मृत्यु को प्राप्त करती हैं ।। ८ ।।

**तुङ्गाश्रिते यस्य तुरीयभावे निशापतौ देवगुरुप्रदृष्टे ।**

**विद्याधरी चारुगुणैरुपेता महोदया तस्य वधूरतीव ।। ९ ।।**

जिसके चतुर्थ भाव में उच्चस्थ चन्द्रमा बृहस्पति से दृष्ट हो उसकी स्त्री विदुषी, सब उत्तम गुणों से युक्त, लब्धप्रतिष्ठा होती है ।। ९ ।।

**सागरागभवने खलग्रहे भार्गवोऽपि रहितो बलेन चेत् ।**

**कामिनी नहि जनस्य जीवति प्रणिति प्रबलसौम्यवीक्षिते ।। १० ।।**

जिस मनुष्य के सप्तम और षष्ठ भाव में (अथवा चतुर्थ और सप्तम भाव में) पापग्रह हो तथा शुक्र बलरहित हो तो उसकी स्त्री नहीं जीती है । किन्तु बलवान् शुभ ग्रह से दृष्ट हो तो जीती है ।। १० ।।

**सप्तमाङ्गमिता नार्यो यावद्भिः सप्तमाधिपः ।**

**युतेक्षितश्च रव्याद्यैस्तावत्यः प्रमदा नृणाम् ।। ११ ।।**

सप्तमाधिपति जितने सूर्यादि ग्रहों से युत वा दृष्ट होता है उसकी संख्या के अनुसार उसकी स्त्रियाँ होती हैं या सप्तम स्थिति राशि के तुल्यसंख्यक स्त्रियाँ होती है ।। ११ ।।

**सिंहीसुते भवति सप्तममन्दिरेऽपि**
**प्रायो न जीवति बलादबला जनानाम् ।**
**पुण्यालये च मदने कविजीवसौम्यै–**
**र्युक्तेक्षिते सुचरिता मुदितायुषा सा ।। १२ ।।**

जिसके सप्तम भाव में राहु हो उनकी स्त्री प्राय: नहीं जीती है । यदि नवम और सप्तम भाव बुध, बृहस्पति, शुक्र से युत वा दृष्ट हो तो स्त्री सुचरित्रा, प्रसन्ना और आयुष्मती होती है ।। १२ ।।

**कामिनीमन्दिरे भूसुते प्राणिनां**
**सत्वरं सुन्दरीभोगबाधा भवेत् ।**
**मन्ददृष्टेऽबलामन्दिरे मङ्गले**
**कामिनी पञ्चतामाशु गच्छत्यलम् ।। १३ ।।**

मनुष्य के सप्तम भाव में मंगल हो तो शीघ्र ही स्त्री सुख में बाधा होती है। यदि सप्तम भावस्थ मंगल को शनि देखता हो तो उसकी स्त्री शीघ्र ही मर जाती है ।। १३ ।।

**धर्मपञ्चममदालये यदा, दानवेज्यदिवसाधिपौ तदा ।**
**कामिनीसुखविनोदभङ्गदौ, जन्मिनां यदि न सौम्यवीक्षितौ ।। १४ ।।**

यदि मनुष्य के नवम, पञ्चम अथवा सप्तम भाव में सूर्य और शुक्र हों तथा ये शुभ ग्रह से दृष्ट न हों तो स्त्री सुख विनोद को भङ्ग करने वाले होते हैं।।१४।।

**कन्यालग्ने दिवानाथो मीने मन्द: स्थितो यदा ।**
**न जीवति तदा भार्या जीवत्यपि गदातुरा ।। १५ ।।**

कन्या लग्न में सूर्य हो और मीन में शनि हो अर्थात् कन्या लग्न हो तथा उसमें सूर्य हो और सप्तम (मीन) में शनि हो तो उसकी स्त्री नहीं जीती है । यदि जीती है तो जीवन पर्यन्त रुग्ण रहती है ।। १५ ।।

**षष्ठे भौमेऽष्टमे मन्दे सप्तमे सिंहिकासुते ।**
**न जीवति तदा नारी विधिना रक्षितापि चेत् ।। १६ ।।**

छठे भाव में मंगल, आठवें शनि और सप्तम में राहु हो तो उसकी स्त्री यदि ब्रह्मा से रक्षिता हो तो भी मर जाती है । अर्थात् यह प्रबल मंगली योग है।।१६।।

**सप्तमेशे धनांशस्थे पुंश्चली कामिनी भवेत् ।**
**शनिशुक्रौ स्मरे यस्य पुनर्भूरङ्गना मता ।। १७ ।।**

सप्तमेश यदि धन (द्वितीय) भाव के नवमांश में हो तो उसकी स्त्री पुंश्चली होती है । यदि शनि शुक्र सप्तम भाव में हों तो उसकी स्त्री द्वितीय विवाह वाली होती है अर्थात् इस पुरुष के साथ उस स्त्री का दूसरा विवाह रहता है–ऐसा समझना चाहिए ।। १७ ।।

**पुंसां यः सप्तमो राशिः सप्तमाधिपरिश्च यः ।**
**तद्दिशि स्याद्विवाहस्तु तयोर्यः प्रबलाधिकः ।। १८ ।।**

पुरुष के लग्न से सातवाँ राशि और सप्तमेश ग्रह इन दोनों में जो अधिक बलवान् हो उसकी दिशा में विवाह होता है ।। १८ ।।

**विवाहकारकः खेटो यश्च सप्तमराशिपः ।**
**एतयोर्बलिनः पाके विवाहं प्रवदेद् बुधः ।। १९ ।।**

विवाह (सप्तम भाव) कारक (शुक्र) ग्रह और सप्तमेश इन दोनों में जो बलवान् हो उनकी दशा-अन्तर्दशा में विवाह कहना चाहिए ।। १९ ।।

इति सप्तमभावफलविचारः ।

**अथाष्टमभावफलविचारः**

**स्थिरर्क्षे रन्ध्रे वा गुरुकविबुधा यस्य स जनः,**
**सदा स्तब्धो दीनः कठिनकृदथो लाभभवने ।**
**मृतीशे दुःखार्तो भवति नियतं पूर्ववयसि**
**स्वयं पश्चादेवानवरतसुखी धर्मनिरतः ।। १ ।।**

जिस मनुष्य के जन्म समय में स्थिरराशि में अथवा अष्टम स्थान में बृहस्पति, शुक्र और बुध हों वह स्तब्ध, दीन (दरिद्र) और कठिन कर्म करने वाला होता है । यदि अष्टमेश ग्यारहवें भाव में बैठे हों तो वह बाल्यावस्था में निश्चित दुःखी और पश्चात् अनवरत सुखी तथा धर्मनिरत होता है ।। १ ।।

**भवति निधनभर्ता पाप आयेऽल्पमायुः**
**शुभविहगयुतश्चेत् पूर्णमायुः स एव ।**
**व्ययरिपुभवनस्थः पापयुक्तोऽल्पमायु–**
**स्तनुपतिसहितश्चेत्तत्र तद्वन्नराणाम् ।। २ ।।**

यदि अष्टम भाव का स्वामी पाप ग्रह हो तथा ग्यारहवें भाव में हो तो जातक अल्पायु होता है । वही अष्टमेश यदि शुभ ग्रह से युक्त होकर ग्यारहवें भाव में हो दीर्घायु होता है । यदि पापग्रह से युक्त अष्टमेश बारहवें या छठे स्थान में हो तो अल्पायु होता है । अथवा अष्टमेश लग्नेश से युक्त होकर ६।१२ स्थान में हो तो भी अल्पायु होता है ।। २ ।।

**मृतिभे निधनेशो वा चिरमायू रवेः सुतः ।**
**वित्ते मृत्युपतिर्जातस्तस्करस्त्वेव जायते ।। ३ ।।**

अष्टमेश अथवा शनि अष्टम भाव में हो तो जातक दीर्घायु होता है । यदि अष्टमेश धन भाव में हो तो जातक निश्चित चोर होता है ।। ३ ।।

**यदा निधनलग्नपौ निधनशत्रुभावस्थितौ**
**बलेन रहितौ नरौ व्रजति कीर्तिशेषं रणे ।**
**द्रुतं यदि बलोत्कटौ भवत एव तौ सङ्गरे**
**जयी भवति मानवः प्रबलशत्रुपृथ्वीधरः ।। ४ ।।**

यदि अष्टमेश और लग्नेश निर्बल होकर अष्टम अथवा षष्ठ भाव में हों तो वह मनुष्य संग्राम में कीर्तिशेष (मृत्यु) को प्राप्त करता है । किन्तु यदि वे ही अष्टमेश और लग्नेश बलवान् होकर अष्टम वा षष्ठभाव में हों तो संग्राम में विजयी होता है और शत्रुओं की भूमि को अपने अधिकार में करता है ।। ४ ।।

इति अष्टमभावफलविचारः ।

**अथ नवमभावफलविचारः**

**नवमभवनभर्ता लग्नगो जीवदृष्टो**
**भवति नृपतिवन्द्यो मानवो मर्त्यलोके ।**
**तनुसुखभवनेशौ पश्यतः पूर्णदृष्ट्या**
**निजभवनमुदारः सर्वसम्पत्तिभोक्ता ।। १ ।।**

यदि नवमेश बृहस्पति से दृष्ट होकर लग्न में हो तो वह मनुष्य भूतल में राजपूज्य होता है । लग्नेश और चतुर्थेश यदि अपने-अपने गृह को पूर्ण दृष्टि से देखते हों तो जातक उदार और सर्व सम्पत्तियों का भोगी होता है ।। १ ।।

**सुखेशो यदि रन्ध्रस्थो भाग्यहीनो जनो भवेत् ।**
**भाग्येशे लाभभावस्थे राजवन्द्यो भवेद् ध्रुवम ।। २ ।।**

यदि चतुर्थेश अष्टम स्थान में हो तो मनुष्य भाग्यहीन होता है । किन्तु यदि नवमेश एकादश भाव में हो तो निश्चित राजपूज्य होता है ।। २ ।।

**वित्तपो वित्तगो लग्नगो वाहनेशः सुखे धर्मगो लग्नगः ।**
**राजसिंहासनो मानवानां तदा मानवोऽतीववर्योऽत्र यो जायते ।। ३ ।।**

धनेश धनस्थान में, लग्नेश लग्न में, चतुर्थेश चतुर्थ स्थान में और नवमेश लग्न में हों ऐसे योग में जो मनुष्य उत्पन्न होता है वह मनुष्य राजसिंहासन का भागी तथा मनुष्यों में श्रेष्ठ होता है ।। ३ ।।

**योगकारकखेटानां यो ग्रहो बलसंयुतः ।**
**भवेत्तस्य दशाकाले यौगिकं फलमङ्गिनाम् ।। ४ ।।**

योगकारक ग्रहों में जो ग्रह सबसे बलवान् हो उसकी दशा अन्तर्दशा काल में योगों का फल मनुष्य को होता है ।। ४ ।।

**गुरुकवी सुखपेन समन्वितौ नवमपञ्चमकण्टकलाभगे ।**
**भवत एव नरो नरपालतां व्रजति मन्दिरवाहनभूयुतः ।। ५ ।।**

चतुर्थेश से युक्त होकर यदि बृहस्पति और शुक्र नवम, पञ्चम, केन्द्र (१।४।७।१०) वा एकादश इन स्थानों में से किसी स्थान में हों तो वह मनुष्य मन्दिर (राजप्रसाद), वाहन भूमि से युक्त नरपति होता है ।। ५ ।।

**भवति भाग्यपतिः स्वगृहे सुखे, यदि युतो भृगुणा गुरुणापि चेत् ।**
**नरपतिः कनकाम्बरभूषणैः परियुतो नवमन्दिरवाहनैः ।। ६ ।।**

यदि नवमेश स्वगृह (नवमस्थान) में अथवा चतुर्थस्थान में हो तथा बृहस्पति और शुक्र से युक्त हो तो सुवर्ण, वस्त्र, आभूषण, नूतन गृह और वाहनों से युत नरपति होता है ।। ६ ।।

**चेत्त्रिकोणभवने निजालये, देवतापतिगुरौ नरो भवेत् ।**
**श्रीमदच्युतपदच्युतामृतस्नानदानकुशलोऽनलोपमः ।। ७ ।।**

यदि देवस्वामी बृहस्पति अपनी राशि का होकर नवम, पञ्चम भाव में हो तो मनुष्य भगवान् विष्णु के चरण से निकली हुई गंगा में स्नान, दान करने वाला तथा अग्नि के समान तेजस्वी होता है ।। ७ ।।

**भोगं विधाय सहसा सह कामिनीनां**
**वृन्देन बन्धुनिवहेन च नाकलोकम् ।**
**योगं समेत्य मनुजो व्रजति स्वतुङ्गे**
**जीवे तपोभवनगे तनुभावगेऽपि ।। ८ ।।**

यदि उच्चस्थ (कर्कस्थ) बृहस्पति नवम भाव अथवा लग्न में हो तो जातक स्त्री और बन्धु-बान्धवों के साथ सुख भोगकर अन्त में योगबल से स्वर्ग लोक को जाता है ।। ८ ।।

**परीते पापेन प्रभवति तपोमन्दिरगते**

**सिते वा शीतांशौ जगति गुरुनारीरतिरतः ।**

**नरो धर्माधीशे भवति यदि नीचे कवियुतेऽ–**

**सता वा नीचांशे स्वजनवनिताभोगनिरतः ।। ९ ।।**

यदि पापग्रह से युक्त शुक्र वा चन्द्रमा नवम भाव में हो तो वह मनुष्य गुरुपत्नीगामी होता है । यदि नवमेश अपनी नीच राशि अथवा नीचराशि के नवांश में हो तो अपने ही बन्धु-बान्धवों की स्त्री से भोग करता है ।। ९ ।।

**वृद्धाङ्गनारतौ सक्तो धर्मगे क्षणदापतौ ।**

**असता यदि संसक्ते विशेषेण नरो भवेत् ।। १० ।।**

पापग्रह से युक्त चन्द्रमा यदि नवम भाव में हो तो वह मनुष्य वृद्धा स्त्री के साथ सम्भोग करता है ।। १० ।।

**शतक्रतोर्गुरौ भृगौ निजोच्चमन्दिरे स्वभे ।**

**सुहृल्लवे तपःपतौ नयध्वजो जनो भवेत् ।। ११ ।।**

बृहस्पति, शुक्र और नवमेश यदि अपनी उच्चराशि, स्वगृह अथवा मित्र के नवमांश में हों तो मनुष्य महान् नीतिज्ञ होता है ।। ११ ।।

**धनाधीशे लाभे नवमभवने लाभभपतौ,**

**धने धर्माधीशे गगनभवनस्वामिसहिते ।**

**सदा जातो पित्तव्रज-गुण-सुख-ग्रामसहितो,**

**महीभर्तुर्मान्यो भवति किल धर्मध्वजवरः ।। १२ ।।**

द्वितीयेश एकादश भाव में हो, एकादशेश नवम भाव में हो, दशमेश सहित नवमेश धन भाव में हो तो धन, गुण, ग्रामादि सुख सहित राजमान्य और उच्च कोटि का धर्मात्मा होता है ।। १२ ।।

**सहजस्वामिना युक्ते धर्मेशे वीक्षिते शुभैः ।**

**शोभनांशगते भ्रातुर्धनाद् भाग्योदयो भवेत् ।। १३ ।।**

तृतीयेश से युक्त नवमेश यदि शुभग्रह के नवांश में हो तथा शुभग्रह से दृष्ट हो तो भाई के धन से भाग्योदय होता है ।। १३ ।।

**पुत्रेशे भाग्यगे भाग्यस्वामिना संयुतेक्षिते ।**
**पुत्रतो भाग्यवृद्धिश्च पुत्रस्थे[1] भाग्यकारकैः ।। १४ ।।**

१. 'पुत्रकारकैः' इति पाठः ।

नवमेश से युत वा दृष्ट पञ्चमेश नवम स्थान में हो और भाग्यकारक यह पञ्चम में हो तो पुत्र से भाग्य वृद्धि होती है ।। १४ ।।

**कुटुम्बाधिपतौ भाग्ये भाग्येशेऽपि कुटुम्बभे ।**
**कुटुम्बकारकाक्रान्ते कुटुम्बाद् भाग्यवर्धनम् ।। १५ ।।**

चतुर्थेश नवम भाव में हो और कुटुम्बकारक ग्रह से युक्त नवमेश चतुर्थ में हो तो कुटुम्ब (बन्धुवर्गों) से भाग्य की वृद्धि होती है ।। १५ ।।

**कलत्रकारकाद् वापि कलत्रेशात् तथा वदेत् ।**
**अरीशे नवमे वापि कारके शत्रुतः सुखम् ।। १६ ।।**

इस प्रकार स्त्रीकारक और सप्तमेश से भी फल कहना चाहिए । अर्थात् स्त्रीकारक ग्रह अथवा सप्तमेश नवम में हो तथा स्त्रीकारक ग्रह से युक्त नवमेश सप्तम में हों तो स्त्री के द्वारा भाग्योदय होता है एवं शत्रुकारक ग्रह अथवा षष्ठेश नवम में हो तथा नवमेश षष्ठ में हो तो शत्रु से सुख होता है।।१६।।

इति धर्मभावफलविचारः ।

